रायबहादुर श्यामसुन्दर दास की भी दलीलें सुन लीजिये—"यद्यपि बँगला और उड़िया की भाँति बिहारी भाषा भी मागध अपभ्रंश से निकली है, तथापि अनेक कारणों से इसकी गणना हिन्दी में होती है और ठीक होती है। इस भाषा का हिन्दी के अंतर्गत माना जाना इसलिये ठीक है कि बँगला, आसामी और उड़िया आदि की भाँति इसमें 'स' का उच्चारण 'श' नहीं होता, बल्कि शुद्ध 'स' होता है" (हिन्दी-भाषा और साहित्य पृ० ३९)।

भाषाशास्त्र के प्रगाढ़ विद्वान् ग्रियर्सन के अतिरिक्त अन्यान्य भाषा-तत्त्वज्ञ भी रूपों और प्रत्ययों के आधार पर ही भाषा में भेद मानते हैं। यही कारण है कि बँगला और उड़िया दो विभिन्न भाषाएँ मानी जाती हैं। यद्यपि दोनों भाषाओं में हजारों समान शब्दों का व्यवहार होता है, एक दूसरे की भाषा समझ लेते हैं, तथापि रूपों और प्रत्ययों की असमानता के आधार पर उन भाषाओं में भेद माना जाता है। विस्तृत रूप से विद्यापति की भाषा के रूपों तथा प्रत्ययों का उल्लेख हो चुका है। उस समय की हिन्दी के साथ तुलना कर देखने से ज्ञात हो जायगा कि इन दोनों में कितना अन्तर है। शुक्लजी के विचारानुसार यदि यह भी मान लिया जाय कि शब्दावली की एकता तथा भाषा का परस्पर समझा जाना ही भाषा की एकता का कारण है तथापि हिन्दी तथा मैथिली की एकता सिद्ध नहीं होती है। मिथिला के देहातों में शहर से संपर्क रखनेवाले इनेगिने ही मनुष्य हैं जो हिन्दी अच्छी तरह समझ सकते हैं। मैथिली अच्छी तरह समझनेवाले हिन्दी के विद्वानों की संख्या

नहीं के बराबर है। शुक्लजी हिन्दी के अद्वितीय विद्वान् समझे जाते हैं और सचमुच हैं भी वैसे ही,। डा० चटर्जी आदि भाषातत्त्वज्ञों की भी यही राय है।

इस तरह मालूम पड़ता है कि वैदिक युग को बोलचाल की भाषा से पाली की उत्पत्ति हुई, आगे चलकर यही पाली प्राकृत के रूप में परिवर्त्तित हुई। मागधी प्रान्तीय भाषा थी और शौरसेनी देशभाषा तथा राजभाषा। इसलिये मागधी से अवहट्ठ की उत्पत्ति हुई और उसके ऊपर शौरसेनी प्राकृत का गहरा प्रभाव पड़ा। यही अवहट्ठ प्राचीन तथा अर्वाचीन मैथिली की जननी है। सत्रहवीं शताब्दी तक प्राचीन मैथिली 'मिथिलापभ्रंश भाषा' के नाम से प्रसिद्ध थी। इस तरह यह भी मालूम पड़ता है कि जिस समय भारतवर्ष की अन्यान्य भाषाएँ आरम्भावस्था में थीं उस समय मैथिली की सर्वतोमुखी उन्नति हो चुकी थी। इसमें उच्चश्रेणी के गद्यकाव्य लिखे जा चुके थे जिन्हें देखकर निष्पक्षपात भाव से यदि विचार किया जाय तो कहना पड़ेगा कि उस समय तक मैथिली का पूर्ण विकास हो चुका था। शृङ्गार-रस के पद्य तथा नाटक की रचना देखकर भी यही ज्ञात होता है। इस प्रकार यह भी ज्ञात होता है कि अवहट्ठ-युग से ही यह एक स्वतंत्र भाषा थी, यह किसी भाषा के अंतर्गत नहीं थी। इसलिये विद्यापति के पद मैथिली की संपत्ति हैं न कि किसी अन्य भाषा की।

❀ इति शुभम् ❀